(सर्वोपकारिणंहितकारिणंबिचार्य)

रैणुकेयः। देखिदयाढगकोर मोरिस्वर्गगतिमारिये॥

स्वर्गगतिंगतांज्ञात्वा। हों तप करन जात हौं यह रूप तुम्हारो हमारे हिये में बन्यो रहै॥ (इतिप्रणम्यनिक्रांतः)

(ततःजगद्योनिजः भूपमुत्थाप्य वृत्तान्तंश्रावयति)

सहर्षभूपः॥ आपसे जाके गुरु हैं ताको सकल भय नेवारनहो यामें कहा आश्चर्य है अब आशु अपराजिता की सुतर सवारजोड़ी भेजिये औ बरात चलाइये। इतिसर्वेनिःक्रांताः॥

(सभृत्यमंत्रीप्रवेशः)

मंत्री। गलिनगुलाबसिंचावो महल काल कलसन नवल पताक चढ़ावो सकलस सगान सवाद्य कन्यन आगे चलावोबरात निकट आई॥

(नेपथ्येकोलाहलः)

भजन। सहितबरातभूपइतआवैं। टेक।
खैरभैरयुतशहरलसतअति रहसिबिहंसिनरधावैं॥
चलौचलोलोचनफललीजै अबआनंदमितिनाहीं।
ललकतरहोकुंवरलखिबेकों लखबवधुनसंगमाहीं॥
उतरहिंचढ़हिंअटनरतकंठित मातनसुखकिमिकहिये।
विश्वनाथऊपरबरषनहित लाजामोतिनगहिये॥ १॥

ततः। प्रविशंति एकतः नीराजनंगृहित्वा सपरिवारादेवाअन्यतः स बधूकाः शिबिकारूढ़ाः कुमाराश्च।

सखीसखींप्रतिभजन। परछतमैयनमुखअधिकाई। टेक।
आनंदजलउमगतअंबकयुग भूलिभूलिविधिजाई॥
सुतसुतबधुनतकाहिंजनचाहहिं हगमगाहियहिसमाई।
विश्वनाथमुखचूमितोरितृण पुनिपुनिलेहिंबलाई॥

पुरोहितः। सुत सुत वधू देव दरशन कराय सोवावो॥

इतिनिःक्रांताःसर्वेप्रथमोकः॥ १॥

इति श्री मन्महाराज धिराज वांधवेश श्री महाराज विश्वनाथ सिंह देवजू कृतआनन्दरघुनन्दन नाम नाटके प्रथमोङ्कः॥

---

# अथ द्वितीयाङ्क प्रारंभः ॥

( शिष्य जगद्योनिजप्रवेशः )

शिष्य । गुरो रबिराक्षस रनरुधिरकोललाई पश्चिम दिशि छाई भाई फेरि मार्त्तंड शरखंड तें खंडखंड करिउड़ाये अस्थिखंडये नभपेखे परैहैं ॥

गुरुसस्मितं । यह ब्रह्म कुंडजा तट हों संध्या करों होंतुमहूं जाइ संध्या करो ॥ ( इतिशिष्यःनिःक्रांतः )

( गुरुःसंध्यावन्दनंनाटयति प्रबिश्य ब्रह्मकुंडजा प्रणमति )

गुरुः । पुत्रि हित कारिणि अनुरागिणी भवेत्याशिषंदत्वा । पुत्री दीन मनकाहेहो ॥

ब्रह्मकुंडजा । हों पिता मह पा पूजन गई हुती ताही समय इन्द्रादि सुरजाय शीस नवाइ बिनय करी ॥

जनक । दिगंबर दरन रन कारन सर्व भूत हित हितकारी परम पुरुष अवतरे अबतिय संग संग बिहार हार रचनि रचनि चितकी है, सुनि धाताकह्योहों उपाउ करोहों सुनि मेरी मति अकुलानी ॥

गुरुः । तुमकों तोभूरि भावतेंभूलिशोक भयो है अपराजिता में हित कारीको बिहारनित्यहै अरु क्तिशक्तिहैदोउ बात करेंगे ॥

( सहर्षब्रह्मकुंडजा अंजलिंबध्वाकिंचिद्वक्तु मिच्छति )

जगद्योनिजः । हस्तसंज्ञयावारइत्वा ॥

आकाशेकर्णन्दत्वा । मोकोंबानीकी बानीयौंसुनीपरी, तुमदिगजान पैं जायडहडह जगकारी, डिंभोदरकों काश्मीरको पठवाइयो औ उपायकरि भपसों हितकारी कों युवराजपद दिवावत बन दिवाइबो अरुहित कारिहूकोयाही रुखहैहों कुटिलाकेकंठ बैठि सुरकाज सिद्ध करन जाउं हों पुत्रीअबतुम जाहुहोंहूं मातुआज्ञाकरन जातहों ॥

( इतिनिःक्रांतौ ) ( प्रविश्यआदिकबिः )

स्वगतं । शिष्य जलफल फूलदल मूल ना लैआयो अरचन कोंआवारभई ॥

( ततःप्रविशतिशिष्यः )

आदिकविः । अरेयेतीबिलम्ब करि अब ठगिऐसो कहारह्यो है ॥

शिष्यः । अंजलिंबध्वा ॥ हौंयाम यामिनी बाकी रहे रवि कलिंदजा संगम अस्नान करनगयो हुतो तहां बड़ो आश्चर्य लख्यो ॥

गुरुः । किंकिम् ॥

शिष्यः । सरूप धारिदोनों सरिसंवाद कारिरहीहुतीं ॥

गुरुः । कथंकथम ॥

शिष्यः । चीरवतीपूंछी तुमको तपिताहीसो पितुपदपूजन गईं हुतीकी और कछु कारण है कलिन्दजा कह्यौ हों पौउपरसतैं तपितहूं यौंहीं शंका करी तिनकह्यो अतिसंताप ब्रह्मकुंडजाधारि दरिद्रीहूं बसतो हुती सो गदगद गर कह्यो काश्मीरी दिगजान सों बरदान मांगि आपने सुत कों राजलियो अरु सबधूबंधु हितकारी को बन दियो मंत्री यान चढ़ाइ त्रिपथगा तीर लों पहुंचाइ पुर आइ सुधि दई सुनि भूपको परमगति भई अपराजिता नेवासिन अतिशोक आसुन सों बढ़ि हों आप कों मिली आइ तासें हों कलिंद कुमारी हौंहूं उष्णता धारन करी है चीरवती बड़े शोक की बात है सुनि हों ठगिसी रही अब बनितन को बिश्वास काहे को कोई करि है ॥

आदिकविः । हा भूप दिगजान हा सुरपति धरम यान हा देनदान महान हा भगवान सम ज्ञान हा मुनिनकारी सन मान हा करन पञ्चनन प्रमान हा यश जाहिर जहान ॥

( इतिनिश्वसततःस्ततः )

शिष्यः । पुनि चीरवती पूछ्यो हितकारी कहां लों आये होयगे कलिंदजा कह्यो भास्कर क्षेत्र में याज्ञबलक्य शिष्य ते सत कारित ह्वै मेरे पार उतरि आये अब नहीं जानो धों कहां हैं यह कहि मोकों जानि दोनों जल में प्रवेश करि गईं ॥

आदिकविः । शोक तो बड़ोई है पै यामें एक हर्षऊ है ॥

शिष्यःसविस्मयं । गुरो शोक में हर्ष हौं न समुझ्यो ॥

गुरुः । वत्स चाहिये तो हितकारी ह्यांऊं आवैं ॥

नेपथ्ये। भजन। पथिकतुमकहहुरहहुकेहिदेश। टेक।
असहमदीखसुन्योनकबहूं कोउनखसिखअनुपमबेष॥ बनकंटकित चलतितुकुमारी प्यादेसंगतुम्हारे। बिश्वनाथसतिमानहुंकांटे गड़त करेज हमारे॥ १॥

( बंधुबधूसहितहितकारिप्रवेश: )

शिष्य: पुरोवलोक्य। गुरो हितकारी तो आइही गये॥
गुरू:। अहो भाग्य महो भाग्यं अर्घपाद्य ल्यावो आतिथ्यकरैं॥
हितकारीमुनंप्रणम्य। बास बताइये॥
आदिकवि:। वत्स तुम्हारो बास तो हमारे हिये में है दूसरो बास ह्यांते दछिन कछु दूरि बिचित्र शिखर गिरिवर है॥
गद्य। होतहीं दरशन सांत रस बरसन मुनिन मन करषन संतत सुख सरसन लतन तरुन कुंजन छबि पुंजन सुदल फल फूलन मृदु मूलन संघन बनन खग कुल वृन्दन मंजु अलि पुंज गुंजन लुंज मन करिन दरिन दरिन झरनम झरन जल कनन दुरदिन करन जगन मृगन गनन संकुल सुधा सरिस सलिल सहित अति ललित कूलन बलित बिकसित बरन बरन अमल कमल कलित कल कारंडव चक्र वाक जाल मराल माल कूजन मुद मूलन तकत त्रैताप उन्मूलन छबि भरितनि सरितनि महा मंडित है॥
हितकरीश्रुत्वासहर्षं। आज्ञादीजे॥
मुनि:। आजु के रोज ह्यांई रहो रूप लखाय हमारे नैन सफल करो॥
हितकारी। बहुत भली है मुने जब तें हैं। आये तबतें अपरा जिता की खबरि नहीं पाई आप त्रिकालज्ञ हैं बुझाय सही करिये॥
मुनि: ध्यानंनाटयित्वा। डहडहजगकरी सबंधु पुर आये हैं और वृत्तांत सब कछु दिन में आय वेई कहैंगे॥
हितकारी। आप सों संबाद करत यामिनी जात न जानि परी प्रात सूचक पच्छि अचो धुनिकरि रहे हैं मानो पंथिन को आतुरी करावै हैं आज्ञा पाऊंतो बिचित्र शिखर जाऊं॥
मुनि:। चलो ह्वांलों हों पहुंचाइ आऊं॥ इतिनि:क्रांता:सर्व्वे।

( सकुटिलाकाश्मीरीप्रवेशः )

काश्मीरी । सखी काज तो सब सुधरयो पै एक अब यही बाकी है डह डह जगकारी को आइबो ॥

कुटिला । परम सुखद खबर कही हौं चार गुरु के ह्यां आयो है ताते होहूं सुनि आई हौं को डह डह जगकारी हालई आवन हारहैं ॥

(डहडहजगकारीप्रवेशः) माई पांय परो हौं ॥

शिरआघ्रायकाश्मीरी । पूत सिगरो काज सवांरि राख्यो हौं ॥

डहडहजगकारीविस्मितः । कौन ॥

काश्मीरी । सर्वं वृत्तान्तं कथयति ॥

(डहडहजगकारीश्रुत्वामुर्छं नाटयति)

काश्मीरी । हे पूत भूप शोचन लायक नहीं है अरु काल सों काहू को कछु बस नहीं है ॥

डहडहजगकारी ।

पद ॥ हितकारीमहंदोषगुनतविधि कैअकाशकीपाटी ।
दियेशून्यसोईयहि उड़गन अवलिनजथयहिआंटी ॥
लखिश्रमखेदखरीधरिदीन्हो सोईससियहभायो ।
बिश्वनाथउनखोजिनपायो तैंपताउकहूंपायो ॥ १ ॥

अरी तेरी खीभि में काटि डारतो माता भई कहा करौं ॥

कुटिला । अरे छोहरा उपकार किये अपकार मानै है तेरे लिये नीतिसार निचारि कै मैं बुद्धि दई है तब यह काज भयो नातरु तेरी राज हान वारो हुतो ॥

डिंभीदरःसक्रोधं । आः पापे तहीं सब अनर्थ को कारण है ॥

इतिकेशानगृह्णाति । ( दृष्ट्वा काश्मीरी )

सवैया । महिमाइंकढ़ीलतकेशगहें मुटकाबहुलातनिमारत है ।
कछुहोरनपरिअहैतुम्हरे बहुबारउठाइपछारत है ॥
इतनाहींकलंककोशोचकरी तियनासेननर्कहिहारत है ।
असआसुनसंगकढ़ीईचहैं अबहूंनहिंरोषसम्हारत हो ॥

डिंभीदरः । याको फल दै फिरि तोहूं कों समुझाऊंगो ॥

(इतिश्रुत्वा श्राद्धोरीसभयंनिःक्रांता:)

डहडहजगकारी । नारी बध किये मोकों हितकारी को भय लगे है ॥

(श्रुत्वाडिंभोदरः मुंचति)

डहडहजगकारी । चलो कुशला मा के पास ॥

इत्युभौपरिक्रामतः । ( प्रविश्यकुशलरोदिति )

भजन । हितकारीहितकारीछोटा रखतप्रानसमभाइनिकों ।
बधबंधुयुतकाढ़ततेछिनहिं कसक्योंहियोकसाइनिकों ॥
मंत्रीगुरु नृपबैनवानसम नहिंयहि हृदयपषानगड़े ।
बिश्वनाथबिधिकहाकरोंअब चहुंदिशिदुखसागरमड़े ॥

डहडहजगकारी । कुशला माई डर सीस कूटत क्योंई चलीआवे है ॥

इतिउपबृत्यबिलपंतौपादयोर्नियततः । ( कुशलारत्थाप्य )

भजन । पूततुम्हैंबिनकियतुदमातायेसोहालहमारो ॥

डहडहजगकारी । छोड़ोसंमतमोरकढ़ौनहिंभोगेहुंनर्कहजारो ।

कुशला । तुमसमकौनहोतजगमाहींअवधीरजउरधारो ॥

डहडहजगकारी । बिश्वनाथहितकारीबिनुकिमिजीहौंमातुबिचारो ॥

प्रविश्यगुरुहितारगदगदं । गुरु कह्यो है धीरजधरि पितु कृत्य करें फिरि जो उचित होइगो सोकरेंगे ॥ इतिसशोकं सर्वेनिःक्रांता: ॥

(ततः प्रविशतिसशिष्यो जगद्योनिजः)

जगद्योनिजः शिष्य प्रति । डहडह जगकारी जबतें पिता को कर्म करि चुके है तबतें मातु कृत कर्म लज्जा तें वदन नहीं दिखावे हैं मेरी आज्ञा सुनाइ तूं लेवाइ आवे ॥

शिष्यस्तथेतिनिष्क्रांतः ।

( प्रविश्यडहडहजगकारीदंडवत्पादयोर्निपत्य )

रोदनंनाटयति )

गुरु: । वत्स धीरजधरो अब तुम्हारे आधार पुर है पितु दई राज्य पालन करो ॥

( इतिश्रुत्वा डहडहजगकारी अधरस्फुरणंनाटयति )

गुरु: । वत्स वत्स दिगज्ञान भूप के पूत हो हितकारी के भाई हो जो कछु कहिये कों होय सो धीर धरि कहो ॥

( व्याघ्राऽम्बरदुकंठं डम्हडम्हजगकारी )

छंद । आमुनिमिसुकढ़िबारिबारिमिथिमिलनकियो । महाजननिक्रत अघमोहिकरिहततेजादियो ॥ लेतहिंलेतउसासबयारिनश्रेपहों । सुमिरतहितकारीसरूपअवकासनहों ॥ शोकआगिमहिअंगजरनो तनअहैबनो । जरीरज्जुकोखाखरहोऐठनहिंमनो ॥ पंचतत्वबिन भयोराजिअबकवनकरै । बिश्वनाथदरशाइयप्रभुपदशोकहरै ॥ १ ॥

पद । हायहौं एकहुंकामनआयो । टेक ।
हितकारिहियुतबंधुबधूमा पद्मकंटकितचलायो ॥
जोहोतोसंगहिबनजातो पीठिपिछाइचलीतो ।
हाहाबिश्वनाथहितकारी हमहूंप छिसिधीतो ॥ १ ॥

( इतिमुर्छांन्नाटयति )

गुरु: । धीर धरो धीर धरो ॥

डम्हडम्हजगकारी । गुरो हितकारी पद दरसाइये याहि में मेरो प्राण रहै गो ॥

गुरु: । भली कही भली कही अब सबकोई ह्यांई चलें जो फिर आवै तो सिगरी बात सुधरि जाय ॥ इतिनिःक्रांता:सर्वें ।

( सबंधुबधुहितकारिप्रवेश: )

हितकारीमहिजांप्रति । यहविचित्रबनमेरेमनको आकर्षणकरैहै ॥

महिजा । याके बिबिधि बिहार स्थल में सुख ही सों काल कटि जाइ गो ॥

( डीलधराधर: कुटींविरचयति )

हितकारी । ये डीलधराधरआछीकुटीबनाई या निपुनाईकहांपाई ॥

डीलधराधर महिजांप्रति । आप यह मारे मृगन को मासु सुखाइये तब ताईं हों और मारि ल्याऊं ॥ इतिनिःक्रांत: ॥

हितकारी । हे शीलकेतु कुमारी तिहारे लिये हों आछे आछे फूलन के हार गूंदत हों ॥ इतिगुंफति ।

( वायसप्रवेश: )

महिजा । पीउ यह कैसो काग है आमिष खाय खायजाय है जो हों हांकों हों तो मोकों चोंच तें चोंथि भजै है ॥

क्रुद्धहितकारी । आः पाप तेरी दुष्टता को फल यह सींक को सर देई गो ॥ इति निःक्षिपति भीति वायसो निःक्रांतः ।

( डीलधराधरप्रवेशः )

मृगान्समर्प्य । अग्रज आखेट खेलत एक मुनि सों भेंट भई ताकी बानी सुनि शंका भई है ॥

हितकारी । किंकिम ॥

डीलधराधर । मुनि मे सों कह्यो अग्रज को एक सींक को शर कोई चलायो है सो वाके पीछे पीछे धावै है वह काक सर्व लोक फिरि आयो कोई नहीं त्राण कियो मुनिहों मन में बिचारयो ऐसो तो मेरे जेठे भाईही को बाण है यातें त्वरा करि आयो ॥

हितकारी । महिमा को हाल नहीं देखो हो ॥

हृष्टडीलधराधरः । आः पाप येतो सर्व भूत हितकारी हैं हों होतो तो याही ठौर तेरो शीस काटि डारतो ॥

प्रविश्यबिकलोवायसः । शरण शरण त्राहि त्राहि पाहि पाहि रक्षा करो रक्षा करो ॥

हितकारीसाभैः । मेरो शर अमोघ है यातें एक नैन दे अयन के जाय ॥

काकःपद । होतुमप्रभुसांचेहितकारी । टेक ।

मेरोअघभारोभुलायकै नाथकृपाकीन्हीअतिभारी ॥ एकआंखजो सरसोलीन्हीजानिहेतुसोलियमनमाहीं । बिश्वनाथजातेंयहभूलिहुं कोनहुंपापकरैपुनिनाहीं ॥

इतिप्रणम्यनिःक्रांतः ॥

डीलधराधरः । बड़ेभाईबनजीव बड़े भय तें ब्याकुल भजे चले आवै हैं धौं कहा कारण है ॥

हितकारी । ऊंचे तरु चढ़ि देखोतो ॥

( तथाकृत्वाडीलधराधरः )

छंद नाराच । उठो उठो को दंड चंड बान लेहु हाथ मैं । मजीहिजातमारतंडधूरिधुंधगाथमैं ॥ तुरंगरंगरंगभेमतंगअंगसैलसे । सुजानबृन्द मेंसुजानबीरइन्द्रसैलसे ॥ सुभांतिभांतिकीपताकपांति

नाकछांवती । पदातिजूहकेकहैंनजोहपारपावती ॥ अहोअनी अपारयद्विंअद्रिबोरआवती । हियेसुधीररंगकीतरंगिनीबढ़ावती ॥

छंद त्रिभंगी । डहडहजगकारीसजिदलभारीछुद्रबिचारीवातहियें । दोभाइनिमारीकरहुसवांरीराजिसुखारीमानुकियें ॥ अबइंधनुधारीबरधरभारीतासुगवारमेटतहौं । प्रभुलहहितकारीत्रिगुसमचारीसैननसारीसेटतहौं ॥

(उत्तीर्य्यधनुरारोप्य)

छंदनराच । समुद्रवाहुदंडयेकोदंडभौंरभायके । महानवानवृन्दरञ्जुरमिं कोउठायके ॥ संग्रामकेरमंगमेंकुबंधुबेजफेरिकै । छुवैगि आयपाय आसुसैनविम्बघेरिकै ॥ १ ॥

आः देखातो कालकी विषमता पनहीं सीस चढ़न लगी ॥

(दंतैरधरंसंपीड्य)

दोहा । डहडहजगकारीमहाकरीढिठाईआय । कोटिकिईरनछनकतौ देहौंसबसमुझाय ॥ १ ॥

पुनिः । धनुसंचाल्य खड्ग मुख मवलोक्यच साट्टहासम् । जान्यो जान्यो जान्यो यह हमारे सुकृत को फल है भूपकृत अनीति याही रीति में मिटन हारी रही है ॥

सवैया । आजुभरोरनरंगनमेंरनअंगनमेंधनुधारिकैधैहौं ॥ क्रोधकेभारमें भूजिसबै दलभस्मअभागिनिकेअंगलैहौं ॥ बंधुदोउमृगबंधु बनाय दिगंबरकैकेदिगंतपठैहौं । दापकोबंदिमेंराखिकैआजु बलोबड़ेभाईकोराजकरैहौं ॥

छंदगीतिका । करिकोटिकायनकालरुद्रहुकोसहायहुकोकरै । यहसैन सर्पिषसायतोममबानबन्हिहिमेंबरै ॥ जिमिलवहिलेत लपेटिलगर कलंककुलके दोउधरों । पुनिकाममीर पसदलछतिमैं कालिकाखप्परभरों ॥

पद । दीजैग्रासनबेगिगोमांई जाइतुरतगहिल्याऊं । ताहीकरकुटिलाकी रसनाकाड़नहनिकटबाऊं ॥ डहडहजगकारीजननीके आंसुनसरित बहाऊं । निजरिसआगेकुशलाहियरेकी आगीआसुबुझाऊं ॥

( इतिप्रलप्यधावन्तमिवालोक्य )

हितकारी । काहेको एती रोष करो हौतुह्मारोसीप्रीति मोपरउनहूंकी है डहडह जगकारी लेवाइबे के हेत आवतहौंइगे ॥

( ततः प्रविशति स गुरु मंत्रिबंधुः डहडह जगकारी )

डहडहजगकारी । पाहि पाहि इति दण्डवत्पादयोः पतति ॥

( समुत्थाप्य हितकारी गुरुपादयोः पतति )

गुरुराशिषंदत्वा । अब तुम जाहु पितु कृत्य करि मातन सों भेंट करि आवौतौजौंहौं याआश्रम मेंआसीन हौं ॥ इति स शोकं सर्वे निःक्रान्ताः ॥

( नेपथ्ये रोदनकोलाहलः )

गुरुःशिष्यम्प्रति । रोदन कोलाहल होयहै यातेजान्यो जायहै को हितकारीपितुकृत्यकरिमातनसों भेंटकरैहैं ॥

( बंधुभिः सह हितकारी प्रविश्य रोदिति )

गुरुः । मृपशोचन योग्य नहींहैं यह अवसर और है धीरधरि सब को धीर धराय डहडह जगकारी जामें डहडह होय सो करो ॥

हितकारीअंजलिंबध्वा । पितुमातु आज्ञाप्रथमहीं बनगवन की है अबजो आप बिचारि कै कहिये सोकरौं ॥

जगद्योनिजः सविचार मधो मुखस्तिष्ठति ॥

( डहडहजगकारीक्षुधासहरोगात्वाअनशनंनाटयति )

हितकारी । धरणा करनो क्षत्री को धर्म नहींहै पाप लग्यो उठो उठो अल छुवोमोकों छुवो ॥

( डहडहजगकारी जलंस्पृष्ट्वा रोदिति )

हितकारी । शोककाहेकरो हो जो बिचारि कै तुमहीं कहो सोहौं करों ॥

डहडहजगकारीभजन । मोसोंअबनकछूकहिजाई । टेक ।
जोयहकहौं करियप्रभुऐसे सेवकरीतिमसाई ॥
जौफिरिचलतनआपएेनको प्राणकढ़तअकुलाई ।
विश्वनाथअवलंबदासहित आपुहिसमुझिबनाईं ॥

हितकारी । ये पादुका लैआउइनसेंहमारो प्राप्त्यतुमकोबनीरहैगी ।

( साष्टांगमभिवन्द्य पादुके शिरसिकृत्वा )

उड्डड्डजगकारी । अवधि बिताय जो आयहैं तौजीवतनहींपायहैं ॥

( गुरुपदौस्पृशीत्वा )

हितकारी । दासजानिमोकों न भुलायबी ॥

आशिषंदत्वागुरुः । पापाहूं की काहूको सुधिभूलैहै ॥

हिंमीदरःपादयोःपतित्वा बाष्पाऽवरुद्धकंठम् । मोकोंतोसंग लेचलिये ॥

हितकारी । डड्डड्डजगकारी कौं पादुका दई है तातें तुमहूं को मेरी प्रागट्य बनोरहेगो मातनकों शोक न होन पावै ॥

( इतिगुत्वानिःक्रांताः )

हितकारी । डील धराधर इहाँ गुरमातु बंधुनकें वियोग भयो है या थल आछो नहीं लगै अब महामुनि अनीर्ष्यापतिके आश्रमचलिये

( इतिनिःक्रांताः )

( अनीर्ष्यासोमजनकप्रवेशः )

अनीर्ष्या । महाराजऐसो सुन्योहैकी हितकारी, महिमा, डीलधराधर, विचित्र शिखरतें इहांको आवैं हैं ॥

सरोमांचगद्गदं सोमजनकः । अहोभाग्यमहोभाग्यम् ॥

( हितकारीप्रवेशः )

महिमा । अनीर्ष्या तो परमवृद्धा है ॥

सवैया । केशसपेतलसैंसिरके मुखमाहवलोकसुकेपलखोलै ।
नाहिनदंतसमातिहैस्वासन ठोढ़ीबढ़ीबदतैसुरडोलै ॥
लंकलचीरससकायकपै लकुटीकरपल्लवहैसुठिलोलै ।
खालभुलैपैदिपैअतितेज छपाकरकीछबिछामनिचोलै ॥

हितकारी । मुनिन को वह शरीर किशोर होय है ॥

सोमजनकः । येतो आइही गये अर्घ पाद्य ल्याओ आतिथ्य करें ॥

सवधूबंधुहितकारी । पायं परियतु है पायंपरियतु है ॥

दंपती । अभीष्ट सिद्धि रस्तु ॥

सोमजनकः । शुभआगमन भयो तुह्मारे दरश की हमारे बहुत रोज तें आकांक्षा रही है सो आजु पूरण भई ॥

हितकारी। दण्डकारण्य की गैल बताइये मोर जाइंगे॥
मुनि:। हां जान्यो जो आप कार्य करन जाइ हैं अग्नेय दिशा ह्वै बानभंग मुनि कों दरश देत चले जाइबो॥
अनीष्यो। पुत्रो ये पट तुम्हारे लियें संचि राखे रहे सों भूषत करो॥
हितकारी। अबसंध्यावंदन को समय है॥
मुनि:। चलो होहूं चलों॥

( इतिनि:क्रांत:सर्वेंद्वितीयोक: )

इति श्रीमन्महाराजाधिराज बान्धवेश श्री महाराज विश्वनाथ सिंह जू देव कृत रघुनन्दन नाम नाटके द्वितीयोङ्क: ॥ २ ॥

---

# अथ तृतीयाङ्क प्रारम्भ:॥

( मैत्रावरुणि: प्रवेश: )

मैत्रावरुणि:। ( आत्मगतं ) दरशण को शिष्य नहीं आयो बहुत राज भये कहा कारण है॥

( शिष्य:प्रवेश: )

शिष्य:। दण्डवत प्रणमति॥
गुरु:। अरे कौन कारण ते देर भई तोकों॥
शिष्य: महाराज हितकारी सबंधु बधू मेरे आश्रम में आये तिन के संग संग मुनिन के आश्रम बतावत दशवर्ष फिरो यातें येते दिन बीते॥
गुरु:। अरे मेरे इष्ट केहिं मारग ह्वै तेरे आश्रम आये॥
शिष्य:। जब आप हम एक ठौर रहे तब सोमजनक को शिष्य हो कहिगयो तै की हितकारी सबंधु बधू हमारे आश्रम आये हैं ह्वांते चलि जविसुत को बधकरि बानभंग के आश्रम आये हैं मुनि तिन को रूप निहारत निहारत जोगाग्नि में आपनो शरीर जारि दियो ह्वांते दण्डकारण्य मुनि को संग लिये मेरे आश्रम आये फिरि होहूं संग लग्यो॥

**गुरु:** । सगद्गदं कहु कहु इहां कब आवैंगे ॥

**शिष्य:** । आवतई हैं हों आगे ते खबरिही जनावन आयो हौं सो अब जाइ लेवाइ लिये आवो हों ॥ इतिनि:क्रांत: ॥

**( सवधूबंधुहितकारी प्रवेश: )**

**मेघावरुणि:** । अर्घल्याल्यावो पाद्य ल्यावो एतो आइही गए ॥

**सवधूबंधुहितकारी** । मुनि पायं परियतु है ॥

**मुनि:** । चिरंजीव तुम्हारे दरश लिये हम इहां टिके रहे हैं ॥

**हितकारी** । अब कहूं हमको बास बताइये जहां बसि बनबास के शेष दिन बितीत करें ॥

**मुनि: (पदमरहटीभाषाको)** गोदातटबनअहेचांगला ।

दलफलमूलमृगापरिपूरन देनाराजियजीनमांगला ॥

सुन्दरपंचवटतलेपानची कुटीकरयुतकुसुमबिसाला ।

विखनाथमीगोष्ठिसमुभलो अतदेवाचकारियभाला ॥

**अर्थ** । चांगला कहे सुन्दर, देनारा कहे देवैया, मांगला कहे मांगै, पानची कहे पत्रकी, मो कहे मैं, गोष्ठी कहे बात, अत कहे अब, देवाचे कहे कारिय, भाला कहे देवतन के कार्य भयो। या अछेद्‌धनु या अभेदबखतर ये अक्षय तूनीर लेहु ॥

**इत्यर्पयित्वा** । वांछित तुम्हारी सिद्ध होइ पच्छिपति सून को दरश देत जाइयो हों अब सुरपति पास जातहों ॥

(इतिनि:क्रांत:सर्वे) **(प्रविश्यसौपर्णि)**

**सौपर्णि:** (स्वगतं) आजु मोको सगुन बहुत देखे परे हैं मुनि मुख सुनि जिन राज कुमारन दरश हित बहुत बरसन तेहों इत टिके हों ते आवन हार तौनहीं हैं ?

**( प्रविश्य हितकारी )**

**हितकारीपुरोवलोक्य** । हे डोलधराधर या शैलसमान पच्छी रूप धरे कोई राक्षस तो नहीं है ॥

**श्रुत्वासत्वरंसौपर्णि** । अहो भाग्य महो भाग्यं हों तो तुम्हारे पितु को सखा हौं आवो सिर सूंघो जब तुम शिकार को जैहो महिजा को ताके रहिहों ॥

हितकारी । तुम तो हमारे पितु के बरोबर हो काहे न कहौं या निर्जन बन में तुम्हारो मिलन मेको अलभ्यलाभ भयो ॥

सौपर्णि: । ये पंचवट जे देखे परें तहां कुटी करो होहूं निकट टिकन जाउ हौं ॥ (इतिनि:क्रांत:)

हितकारी परिक्रम्य । डौलधराधर कुटी बनावो ॥

डौलधराधर: बिरच्य । महाराज तयार है ॥

हितकारी । छंद शार्दूलविक्रीडिता ।

नीकीपंचवटी महासरितटी फलौंफबैसंसटी ।
बेलींबेनिलटी सुपच्चनिपटी रागैपरागैठटी ॥
तापैनासभटी आनन्दउघटी दृष्टैहगैदुर्घटी ।
कल्पोतुल्यघटी जोइयहिहटी सोहैकुटीस्वर्नटी ॥ १ ॥

(फिरि देखेयह)

गद्यसंस्कृत । नाग, पुन्नाग, साल, ताल, हिंताल, रसाल, तमाल, कृतमाल, बकुल, सरतिल, कामल, ककुटज, लकुच, तक्कोला, ऽकोल, कोल, कंकोल, विकांक, कपित्था, ऽश्वत्थ, कंकत, बिकंकत कदंबो, दुम्बर, कुरब, कमक, बक, कुंद, तिंदु, चंदन, स्यन्दन, चंपक, चांपेय, पनस, बेतस, पाटल, प्रियाल, पलाशादि, वृक्षाच्छादित गुच्छ लच्छ बिचक्षु रनुक्षण मानन्दयाति काननम् ॥

गद्य भाषा । भलनिरमल जल कुसुमित सकल रंग कमल कल अलि कुल बकुल कराकुल कोकाबलि कोलाहल लोनी लतनि कुंज कढ़ित अनिल लहि लहि ललित लहरिनि नबीन पीन पाठीन उछलनि कलनि कलित सुधा रस सर सरस बलित सुखभरित सरित मनहरित बिलसित है ॥

भजन । पश्चिमदिशियहअवनसुहाई । टेक ।

निजपतिरबिआगमनजानिजनु कुमकुमकायलगाई ॥ श्यामकरत संसार सपदिहोंसरस सरवरीआई । हियपरसनरत्कंठितअति जनु रससिंगारछबिछाई ॥ तारागननगगनछबिजनुघनसुमनन सेजबिछाई । किरिनिपरसिसुरपतिकेदिशिजो पेखपरतिउज-राई ॥ आवतमनभायकनिसिनायक पथपांवड़िबिछबाई ।

विश्वनाथअबआइसुधाकर रमिहिंसुधाधरसाई ॥
रैनि भई अब तुम हूं सोवो ॥
डीलधराधरः। बहुत भली पायं परियतु हैं ॥
(इतिपृथक् कुटयां शयनंनाटयति)
हितकारी भजन। जागोभाईप्राणपियारे। टेक।
अवलोकहुआकाशकेसमें मलिनकुसुमयेजिततिततारे ॥
भयेमलगजेचीरचंदकरा प्रसरितपवनस्वासगुरधारे।
विश्वनाथविधुसंगविहरिनिशि गमनतिकरिसुखसारे ॥
डीलधराधरः सत्वरमुत्थाय प्रणम्य। आज्ञा होइ ॥
हितकारी। चलो गोदातट स्नान करें ॥ इतिसर्वे निःक्रांताः।
प्रविश्यशुकःआत्मगतं। हितकारी ह्यां नहीं हैं कुटीतें काहू को वास जानों जाय है कदाचित् हितकारि ही या नित्य कृत्य करन गये होंइ ॥
(सवधूबंधुहितकारिप्रवेशः)
शुकः। पायं परियतु है पायं परियतु है ॥
हितकारी। अरे हिरावन तैं कहां ॥
शुकः। मोको कुशला मातु खबर लेन पठायो है ॥
हितकारी। अपराजिता के सब मोटे हैं?॥
शुकः। ब्रह्मकुंडजा मोटी है ॥
हितकारी। कहा रत घड़ी बरषा भई ॥
शुकः। आपके बिरह तें सबनिके अंसुपाथ प्रवाह पय पारावर ताको धारन कियो है ॥
हितकारी। डहडहजगकारी को का दशा है ॥
शुकः भजन। जबतेअपराजितासिधाये। टेक।
नगरनिकटयकग्रामवासकरि करतसुतवप्रभुध्यानलगाये ॥
शेषदिवसकाढ़िकरतकाजकछु आपपादुकनभूपबनाये।
विश्वनाथअतितेजकायक लटबांधिकेशपीनतापाये ॥
हितकारी। अबतूं बेगहीं जाइ कुशल कहि सबको आनंद दे ॥
शुकः। पांय परियतु है ॥ इतिनिःक्रांतः ॥

नेपथ्ये भजन । काकेचरनचिन्हसुखदाई । टेक ॥
निरखतमनजमोहुंउपजावत असनहिंसुनीलोनाई ॥
सकलसुरेशसहितअतिमोहत मोहतमनबरियाई ॥
विश्वनाथमानुषकैसेपद चलिदेखहुंकोभाई ॥

(दीर्घनखीप्रवेशः)

महिला । पीउ यह सुंदरी नारी भली चली आवै है ॥

हितकारी । या निरजन बन में नारीकहां या कोई राचसी सुवेष धारि आई होइगी ॥

दीर्घनखी । न तुमसो सुंदर न मोहिसी सुंदरी भलो योग विधि बनायो है ॥

हितकारी साक्षतम् । हमारे पास तो नारी देखत हो है छोटे भाई के पास जाउ ॥

तथगत्वादीर्घनखी । मेरो ग्रहणकरि भ्राता सरिस तुमहूं सुखी होउ ॥

डोलधराधरःसस्मितम् । सेवक को सुख कहां औ तुमहीं विचारि देखो उनको रूपदेखि देखि मैं कब नीको लगिहौं तातें उनहीं को रिझाइ बुझाइ मनोरथ सफल करो ॥

दीर्घनखी पुनरावृत्या । भलो सेवक पास पठावत हो मोकों त्रिभुवन में को न चाहै तुम अपनो भाग्योदय जानो ॥

हितकारी । हैं।तो अपनो भाग्योदय तिहारे आगमन हीं ते जान्यो पै तुम्हारो इनको कब चलैगो ॥

निजरूपंधृत्वा दीर्घनखी । हो काम रूपिनी हों तुम्हारी कुरूपा बधू अरु निर्बुद्धि बंधु को खाइ छाँई निरंतर बिहार करौंगी ॥

महिला सभयं भजन । पियरहिपेखिमोहिंभयलागै । टेक ।
भूरेकेशकानछापरसे आंखिअंगारभौंहयुगतागै ॥
दर्दुरनाककोहमोमुखनख सूपपयोधरलौकीएमै ।
सूखताससमउदरदोहरद बिश्वनाथतनशैलहिजैसे ॥

(डोलधराधर इतिश्रुत्वा)

हितकारिणमवलोक्य सक्रोधं दीर्घनखी नासांकर्णौच छिनत्ति ॥

दीर्घनखी । आहि आहि इतिमहाशब्दं कुर्वती सत्वरं निःक्रांता ॥

हितकारी। अब शेष दिनहैं चलो गोदातट मन रंजनकरें ॥
(इति निःक्रांताःसर्वे) (रासभप्रवेशः)
रासभः। ये राकसी मख कोई न करन पावै जाते भागि मेह दारिन दुरदेखिदुरबल ह्वै आसुहीं गतासु होइ दिगशिर महाराज की ऐसी आज्ञा है ॥
(प्रविश्य दीर्घनखी रुदित्वा पादयोःपतति)
रासभः।
कवित्त। काकेदुइमाथकौन मीचुकोबोलायोहाथ काकेपरपंचमाथखोली तीजीआंखिहै। काकेपरकाललैकैकरमेंकरालदण्डभूतनकेसाथ मुखफारिधायोमाखिहै॥ ऐसोटघाकोनीजौनबेगहीबताउताहि मेरोक्रुद्धचित्तरच्योयुद्धअभिलाषिहै। ह्वै हैं रुद्र बिष्णुहूतोरनमें प्रचारिबांधौं छोड़ौंहालऐसोकैदिगाननकोसाखिहै ॥ १ ॥
दीर्घनखीगद्य। याही बन बसेहैं नृप कुमार अति सुकुमार पै बलके अगारबड़े धनुधारी तिनकेसंगसुंदरी नारी दिग शिरहित हों हरन बिचारीगहि किय ऐसी दसा हमारी ॥
रासभः। धनु धनु धनु ॥
नेपथ्ये। जान जान बान बानचाप चाप तुरंग तुरंग मातंगमातंग ल्याउ ल्याउ—आयो आयो—बखतर दे बखतर दे लेउ लेउ ॥
(ततः प्रविशति सेना)
रासभः रथमारुह्य। आजु त्रिवर्णा पृथ्वी करि हों सूत शीघ्रहीं रथ हांकु ॥ इति निःक्रांतः सर्वे।
(सबंधुबधहितकारि प्रवेशः)
हितकारी। डीलधराधर महा संग्राम सूचक उत्पात पेखे परैहैं परंतु दाहिनी भुजफरकै है जय हमारिही होयगी युद्ध अवश्य होइगो तुम ह्यांते महिजा को डारि शिखर कंदर तेजाय निशंक देखो॥
डीलधराधरः स खेदं। महाराज स्वामी की आज्ञा पाय फेर कछु करिबो सेवक को धर्म नहीं है तऊ आपनो दुलार देखि ढिठाई करि यक अरज करौ हौं आप लरैं हौं देखौं यह कहा उचित होइ है ॥

हितकारी । यद्यपि जीतन को तुमहीं समर्थ हो पै यह युद्ध करिबे को मेरोई मन है ॥

शीलधराधरः खिन्नमना महिजासहित स्तथेतिनिःक्रांतः ।

आकाशे । येमहा प्रबल चौदह सहस राक्षस हितकारी अकेले कैसेमारेंगे॥

नेपथ्येछंद । करालदण्डपानिक्रुद्धकालजीतिजोलियो ।
सोराजपुत्रकेलियेकहासुसैनसज्जियो ॥
सुनोसुनोयेराक्षसेंद्रयेककौतुकेलिये ।
चल्योहैआशुगाजिरालिबखयुद्धकोकिये ॥ १ ॥

( ससैन्यराक्षसप्रवेशः )

राक्षसः । अहो यह राजकुमार तो त्रिभुवन में एक सुंदर है मारन योग नहीं है गहि दिगशिर पास पठौनो पठाय दीजिये देखि वोऊ अति हरषित होइंगे ॥

( हितकारीपरिकरंबध्वाधनुःअज्जीकरोति )

( राक्षसःदृष्ट्वा अलंकनामानंमंत्रिणंप्रति )

सवैया । नखतेंसिखलोंसुठिसुंदररूपहरेहमरोमनकोहठिलेत है ।
सुजटानिकेमंडलफूलनमंडलमंडितगलेमेंलोनाईनिकेत है ॥
सजिसज्य करै धनुकोकरलैयहबालसुभायनामानेसकेत है ।
सबस्नाहिंवारहिंधायधरोद्रुतनातरुबानघनेतजेदेत है ॥

नेपथ्ये । यह भलो ऊंचो गिरि है सिगरो युद्ध को कौतुक आंखिन के तरेहीं देखो परे है देखिये महिजा अग्रज को कैसे धाइ राकस घेरि लिये हैं जैसे मार्तंड को निहार ॥

महिजा । हाय कहा होन चहत है ॥

शीलधराधरः गद्य । देखिये हितकारी के क्षुर, क्षुरप्र, नालीक, नाराच, वत्सदन्त, दन्तवक्र, नतपर्वा, वाराहकर्ण, कर्ण, विकर्ण, वैतस्तिक, अर्धचन्द्र, शर, शरासन तें एक कालेइ बंकहत हैं शिर, उर, ऊरु; भुजन, पदन, बिनु राक्षसन करत हैं देखिये कैसे येरनमत लरत हैं गिरत उठत पुनि पुनि कुपित डरत निज जय रटत अंग अंग कटत न हटत गरबन घटत लटपटत बढ़त जात मरन सटत राक्षस छन छन छटत पुहुमी पटत जाति है ॥

**छंद** । अनेकबानलेतनूननेसुचापजोरते । नजानिजातजानिजातबानगात फोरते ॥ भयोकोदण्डकुण्डज्वालजालअग्निस्सरैं । गजेंद्रसुण्ड मुण्डमुण्डखण्डखण्डआहुतीदरैं ॥

**रासभःसुतंप्रति** । एक यह मेरो महा सैन संघार करो राजकुमार बेष महाकाल है की रुद्र है अब मोकों महा उत्साह भयो है हांकु मेरो रथ याके सनमुख ॥

**कलंकः** । मेरोयुद्ध देखि लीजिये छनमें रणमें राजपुत्र कों गहे लेतहों जो काल होय तौ बहुत भली भई याहि बिनु प्रान करि विघ्नबाधा मेटेदेत हौं ( तिष्ठतिष्ठेति जल्पन्धावति )

**हितकारीसोत्साहं** । भलो आयो आजु निःकलंक भूतल ह्वै है

( इतिबाणंनिःक्षिप्रति )

**दुसुण्डः** । हे स्वामी कलंक तो आपनी काय राजकुमार शर धार में बहाय नाम हमारे कुल में लगायो अब मैं शर सों याको कंठा काटि रुधिर सों सो धोवत हौं ॥ इतिधावति ॥

**हितकारी** । आवोआवो तिहारे कंठ काटि सिरन सितकंठ कंठ को कठुला करों ॥

**रासभः** ( स्वगतं ) अरे यह तीनिहुखसों तीनिभुवन भक्षनकरनवारो जैसे हरशरतें त्रिपुर तैसे बालसर ज्वालमें जरि गयो आश्चर्य है ॥

**पुनःदंतान्पीड्यित्वासक्रोधं**(प्रकाशं)ये धनुर्वेदअज्ञ राक्षस मारि गर्व न करो अब त्रैलोक्य विजयी सो कामपरत्रो आपनो धनुर्विद्या देखावो ॥

( इतिसक्रोधंधावति )

**आकाशे** । देखो देखो हितकारी औरासभ के बान आकाश को अनवकाश करैंगे ॥

**छंदतरंगिनी** । दोउलरतअतिबरिबण्ड । शरतजतधनुयमदण्ड ॥
बहुअस्त्रहनतप्रचण्ड । बरषतअनलनवखण्ड ॥

**महिजा** । अरे यह नीच स्वामी को सनाह शसर शरासन काटि डारयो हाय हाय अब कहा होय गो ॥

**डीलधराधरः** । धीर धरो हितकारी को जीतनवारो जगत में जाय मान नहीं है अब क्रुद्ध होइ मारे डारे हैं ॥

रासभः । अरे राजकुमार अब नहीं बचै है जाको सुमिरन होइ ताको सुमिर ले ॥

द्वितीयंधनुःसज्जीकृत्यहितकारी । श्याबास बीर श्याबास आछो पराक्रम कियौ अब धनुष तें ये जे बान कढ़े हैं तिनको पराक्रमदेखु ॥

नेपथ्ये । देखिये स्वामिनी पंच बान लिये स्वामी पंचबानहीं से पेखे परै हैं अब देखिये देखिये चारि बान तें चारि बाजि गिराये एक तें शिर काटि दियो ॥

रासभः । रथान्निपुत्य वृक्षमुत्पाट्य आसुरास्त्रेण अभिमंत्र्य, राजकुमार यह अस्त्र तें तुम्हारो संहार करों हों ॥ इतिनिक्षिपति ॥

( वज्रास्त्रेणतन्निवार्य )

हितकारी । रेरे दुष्ट मुनिन को मारिमारि जेहि लोक पठाये हैं तेहिलोक तहूं जात है ॥

सक्रोधंरासभः । अरे राजन सों ऐसो कोऊ नहीं कहै है जैसो तैं कहै है जिन जिन राक्षसन को तू मारयो है तिनकी नारिन के आंसू आशु या गदा ते पोंछो हों । इतिनिःक्षिपति ॥

( तांशरेणचूर्णीकृत्य )

हितकारी दोहा । जाके बलवलगे बहुत सोहु रेनु समान ।
मिथ्यावादी बैनसम कोनोगगनपयान ॥

( मुष्टिकाबध्वा रासभः सक्रोध मभिमुखं धावति )

आकाशे दोहा । हितकारीकेबानने इमिजारिभोयहछार ।
जिमिइननामउचारतै पातकपरमपहार ॥

( जयजयतिपुष्पवृष्टिः )

प्रविश्य मैत्रावरुणः । छंदमधुमती ।

जयजयतिहरे । रणउमगभरे ॥ शरधनुषधरे । मुनिअभयकरे ॥

गद्य । पूर्णावतार तारण संसार सार बिज्ञान जनन मन करन करन कूरता हरन अशरन शरन शरन खलन संघरन घरन घरन तिहुलोक कीर्तिविस्तारत तरत तरतौ जो करत प्रनाम नामररस रत रूप प्रकाशी काशी सदाशिव सदाशिव देत हैं ते आप आपनो मृदुहास प्रकाश प्रकाशवान मम मन करो ॥

नेपथ्ये छंद । यहिसमैमहिजाकछिनजातिनिहारिलेछबिपीयकोधनु । अभिरफेरतसरसुनतअस्तुतिमनोमुनीयकी ॥ तनसुभगसोहतरुधिरकन अनुराजराप्रमुनीयकी । अतिमुदित ललित तमालबैठीलसतिरंजनि ओयकी ॥ १ ॥ चलो अब समीप होतें शोभा निरखें ॥

( प्रविश्य महिजा डोलधराधरौ स प्रमोदं प्रणमतः )

मैत्रावारुणिः । अब सब मुनि अभय भये तुम्हारी जय होइ हों अब आश्रम को जाउ हों ॥ इतिनिःक्रांतः ॥

हितकारी । डोलधराधर चलो स्नान करें ॥ इतिनिःक्रांतःसर्बे ॥

( सामात्यदिक्शिरः प्रवेशः )

दिक्शिरः । हेमंत्री जगत जैसो अवकाश भयो अब मेरे मनमें ऐसो आवै है की उदधि उलीचि गगन गंगा ल्याइ मीठो जल भरि दीजिये औ समर संताप शमित करत यह मयंक बड़ो सेवाकरी याहू को निःकलंक कीजिये अरु इष्टपद पूजन जायबे को दूर परैहै ताते कैलाश ह्यांई उठाय ल्यावो अरु आभरन अरपि प्रसन्न करन हित शेषऊ को ल्यावो अघट कान तें कहो पृथ्वीपट वोढ़िसोवै जाय ॥

मंत्री । महाराज आप सब करन को समर्थ हैं यह कौन बड़ी बात है भलो मंत्र विचारयो ॥

( प्रविश्य दीर्घनखीपादयोः पतित्वा उच्चैरोदिति )

दिक्शिराःउत्थाप्यसक्रोधं । अरी ऐसी दशा तेरी करि कौन न मीचु को चुनौती दई ॥

( दीर्घनखी वाष्पावरुद्धकंठं )

छंदपद्धरी । अनुपमआयेद्वैनृपकुमार । रासभपुरढिगबनकियअगार ॥ तिनसंगसुंदरीछबिअपार । तुवहेतुहरनमैंकियबिचार ॥ तिनहाल कियोऐसोहमार । हौंरासभपह्वंकीनीपुकार तिनसरसोउभोयुतसैन छार । जोकरनहोयकरियेप्रकार ॥

दिक्शिराः । ( आत्मगतं ) काल दिगपाल ऐसो हाल हमारी भगिनी कों न करैंगे विशालबल हमारे भुजन को जानै हैं ॥

विचार्य ( स्वगतं ) जान्यो जान्यो चक्र चलाय चक्रपानि मेरे काय

की कठिनता जानि नरनारायण रूपतें श्रीसंग वानप्रस्थ धर्म ठानि जय हेत बन निकेत किये हैं ॥

प्रकाशं छंद । ल्याउल्याउजान । सैनलैमहान ॥ मैंकरौंपयान । मेटि देहुंसान ॥ १ ॥

प्रविश्यदीर्घजठर: । महाराज आतुरी न कीजै उनकोबल प्रभाउ सुनि लीजै जहांजहां राक्षस भागिभागि गये तहांतहां उनकेबान तिनको हेरि मार डारे, हों भागि भूरि भागि तें प्रभु को भवन देख्यो ॥

छंदगीतिका । चाहैंशरनसोंविश्वजारैंचहैंफिरिसिरजैंनयो । पालैंसरहि सोंदेहिंसुखजोकबहुंकाहु हिनाहिंभयो ॥ त्रैलोक्यबिजयीराक्षभेछनमाहि युतसैनाहयो । सनदुखकरैजोजंगयोधानाहिंजगतीतलजयो ॥

दिक्शिरा:आत्मगतं । रासभ मो सम बली अगार तासु संहार करन हार बिन परमईश कौन होइ जो भक्ति पंथ चलौं तौ दुरगम दिरंग वारी है ताते उनके शरगम मुक्ति सकुल हालई लेउं ॥

इतिनिश्चित्यप्रकाशं । अरे उहां तें भाजि के मोको डेरवावे है

दीर्घजठर: । महाराज हों मंत्री धर्म बिचारि कहौं हौं जो वै सिद्ध व्याधि जाय तौ औषधि में श्रम काहे कीजै ॥

दिक्शिरा: । अरे यह शत्रु बिन युद्ध कैसे मरै गो ॥

दीर्घजठर: । महाराज प्रानहूं ते पियारी बाकी नारी है ताको महामायावी घातिनी सुत को संग लै हरिल्याइये बिरह ते आपुही मरिजायगो ॥

दिक्शिरा: । भली कही भली कही ॥ इतिनिःक्रांत:सर्वे ।

( तत: प्रविशति घातिनेय: )

घातिनेय: । आह आह बड़े बड़े असगुन देखे परै हैं धौं कहा होइ गो राक्षस कुल को कल्यान होय कल्यान होय ॥

( दिक्शिराप्रवेश: )

प्रणम्यघातिनेय: । पाद्य लीजै अर्घ लीजै स्वामी को आगमन सेवक के सदन बड़ो भाग्य को फल है ॥

दिक्शिरा: दोहा । शीसजटामृगचर्मधर पहिरेबलकलचीर ।
कबतेंलियमुनिवेषयह कहैकरंमतिधीर ॥

घातिनेयः। कछु दिन भये हम तीन राक्षस मृग बेष बनाये मुनिन भक्षन हित दण्डकारण्य गये रहैं तहां मुनिबेष बनाय कै राजकुमार आये देखि भक्ष लेखि हम धरनधाये उनमें एक हम सबको परेखि सर हनि द्वै को आसुहीं असुइयो मोको धौं बचाय दियो तबतें देह अनित्य मानि तप ठानि इहां आनि बैठो हों आप को आगमन जेहिहेतु भयो होइ सो आज्ञा दीजै माथे धरि करौं॥

दिक्शिराः। मुनि बेष बनाये राजकुमार एकै बन आये बिन अपराध मेरी भगिनी को कान नाक काटि ससैन्य राक्षस को मारिडारयो चाहिये वेई होंइ बैर लेन हित तैं मृग रूप धारि उतहीं सिधारु उनको आश्रम ते ल्यावै निकारि तब मैं ताकी प्रान प्यारी नारि हरि लेउंगो आपही मरि जायगो॥

घातिनेयःसवैया। अप्रियपथ्यनकहैंसनैमंत्रहैंबलहुंप्रीतदुर्लभएमे।
जानतहींनाहंकालकीपास रोगरमेकियकामअनैसे॥
कालिकाराकससकेकुलकोमहिजागृहआनिकेबाचिहोंकैसे।
पूछिकैबातबिचारिकरोतिहुंलोकनमंत्री यानकजैसे॥ १॥

दिक्शिराः। तोसों सीख नहीं पूछों हों सासन देउं सो करु॥

घातिनेयः। मोको तौ अब हरी दूब दुति देखत डर लगै है उनके सन्मुख कौन जाय॥

दिक्शिराः। रे मूढ़ ह्वां मारि जाइ धौं न मारि जाइ न गये इहां तौ मेरी कृपाण तें अबहीं मरै है॥

घातिनेयः आत्मगतं। याके कर मरे कहा है उन्हईं के कर तीर तीर्थ तीर तन त्यागौं॥

प्रकाशं। भुवन भट्टारक बहुत भली आप की आज्ञा कौन न करै॥

दिक्शिराः। अब तुम अपनी प्रकृति मैं आये चलो॥

इतिनिःक्रांतौ   ( सबंधु बधूहितकारिप्रवेशः )

डीलधराधरः। हों आखेट को जाउं हों॥ इतिनिःक्रांतः

हितकरी। महिजा छाया महिजा इत सखि दिगशिर बधांत अग्नि मैं रहो॥ महिजातथेति निःक्रांता।

ततःप्रविश्य विचित्रमृगप्रवेशः

(इतस्ततश्चरतिप्रविश्य (छाया महिजा)

पद । कहंअतिअदभुतमृगयहस्वामी । टेक ।

राजहिंरजतबिंदुसुबरनतन मणिखुरशृङ्गसुगामी ॥ चरतहरिततृन इतउतबिचरत लागतअधिकसुहाये । ॥ विश्वनाथयुतयतनआसुगहि ल्यावहुमोहिंअतिभाये ॥

(ततःप्रविशतिडीलधराधरः)

हितकारी । भैया भले आये तुम श्रमित हो महिजा को ताके रहियो मैं या मृग के पीछू जाउं हों ॥ इतिनिःक्रांतः ॥

नेपथ्ये । हा डीलधराधर हा डीलधराधर ॥

छायामहिजाआकर्ण्यसोद्वेगं । हे डीलधराधर पीतम को बड़ो कष्ट परो तब तुम को हा कहि टेरो है तुम जाउ जाउ ॥

डीलधराधरः । हितकारी काहू के जीतिबे लायक नहीं हैं यह कोई राक्षस छल करि बोल्यो है ॥

छायामहिजा । जात नहींहो प्रति उत्तर देतहो येही अभिलाष किये रहे हो ॥

डीलधराधरःसखेदं कर्णौपिधाय । आः आः अरी मोंको अति श्रवण कटुबानी कहै है तूं महा चंडी है ॥

(इतिधनुः कोटयातत्परितोभिमंत्ररेखा मंडलंकृत्वा निःक्रांतः)

प्रविश्यचिदंडिबेषोदिकशिराः।माता भिक्षां देहिमाताभिक्षां देहि॥

छायामहिजा । तौलों फल लेउ खाउ जौलों स्वामी आइ विशेषि आतिथ्य करैंगे ॥

दिकशिराः । बांधी भिक्षा हों नहीं लेउ हौं ॥

(महिजानिःक्रम्यलेउदिकशिराःनिजरूप माश्थायरथंमत्वा)

हों दिकशिर हों जाके भयतें इन्द्रादिक देवता कपै हैं तुम को लैके त्रिलोक की रानी करौंगा ॥

छायामहिजा । आःपापभागुभागु अबहींपीउ आवतहै नाशकैदेइगे ॥

दिकशिरा: (आत्मगतं) जैसें बुध रोहिणी कों लेचलै ऐसे महिजा को लै चलौं ॥

(इतियानमारोप्यपरिक्रामति)

छायामहिजा। हाय हाय नाथ सहाय होहु खल हरे लीन्हे जात है॥

नेपथ्ये पुचिमाभै:माभै:। हौंपहुंच्यो पहुंच्यो नीच नहीं जाय सकै॥ प्रविश्य सोपर्णि:॥

चामरछंद। तिष्ठतिष्ठदुष्टरिष्टपुष्टखूबखायकै। मुंचमुंचराजपुत्रिप्राप्र भोमैआयकै॥ मोरयाकठोरठोघोरकालदंडते। नाहिंतैंवचैगोभाजिजा हिब्रह्मअंडते॥

दिक्शिरा: दृष्ट्वा स्वगतं। यह कहा मे नाक है॥

प्रकाशंसाट्टहासं। जान्यो जान्यो वृद्ध गृद्ध है मम कर तीर्थराज में तन त्यागी चहै है॥

सौपर्णि:। सावधान हो अब क्रुद्ध गिद्ध सों युद्धपरयो आइ॥

(इति चंचुचरणै: युद्धं नाटयति)

आकाशे। जिनते यह हर गिरि उठाय लीनो ते बाम कर ठोर ते कर्तरि डारे अब बरबल जामें हैं। श्याबास बीर श्याबास तेरी जीवि होइ चुकी॥

(दिक्शिरा:। अमोघखड्गेन पक्षौ छित्वा सत्वरंनिक्रांत:)

(तत:प्रविशतिहितकारी)

हितकारी। अहो मेरो ऐसो बिकल बैन राक्षस बोल्यो धौं कहा होय॥ इतिसत्वरंपरिक्रामत।

(तत: प्रविशति डीलधराधर:)

हितकारी। अरे भाई महिजा को अकेलिहीं जाड़ि आयो या बड़ो अनर्थ कियो॥

डीलधराधर: वाष्पावरुद्धकंठं। महाराज मायावी राक्षसकी हा डीलधराधर यह बानी सुनि मेरी समुझायो न मानि महिजा मोकों प्रान नाथहू तें असह्य अति अनुचित बानी कही॥

हितकारी। तुम नारी के बैन कान करि आये आछी नहीं करी अब महिजा बड़ी भाग्य तें मिलैगी बेगि चलो बेगि चलो॥

( इति उभौ परिक्रामतः )

हितकारी । आश्रम में ये केश कुसुम परे हैं कोई लैगयो कै हाँसी कै छपीहो ? अहो तुम सर्व सहा की सुता हो हौंतो दिगजन की सुत हों जिनके प्रान धन विरह होतहीं गये अस विचारि बेगि प्रगटहु प्रगटहु ॥

( इतस्ततोन्वेषयंतौ परिक्रामतः )

हितकारी । अरे यह युद्ध जान पारिखर सूतशिर कटे परे हैं यातें जानै है कोई राक्षस रन कियो है अरे सौपर्णि कका काहे बिकल परो है ॥

( इति रत्वसुपसृज्य जटाभिस्तदंगमुन्मार्ज्य )

पद । कछुदिनतातताततुखदेहू । टेक ।

भूलिगयोवनबासप्रियादुख अतिदुखतकतदयातुवयेहू ॥

केहिखलकियहहालतुम्हारो कोलैगयोभूमिकीजाई ।

विश्वम्भरधरिधीरकहहुकछुयहिऔसरमोहिधीरधराई ॥

सौपर्णिः दीर्घ मुच्छ्वस्य । दिगशिर हमारी हाल ऐसो करि महिजा को बिंदु मुहूर्त में लैगयो जो वह महूरत में चोरी करै है सो प्राण सहित वस्तु देइ है ॥

हितकारी । तात दिगशिर कौन है कहांवास है ॥

सौपर्णिः । निधिपति को बंधु है राक्षसपुरी बास है

( इतिप्रत्याणंनाटयति )

हितकारी । देखो डोलधराधर साधु परउपकारी तिरयग योनिहूं में होय हैं ऐसिहू अवस्था में ऐसो युद्ध करि महिजा मिलन को महूर्त शोधि शरीर छोड़ गो ॥

( आःआःइतिरोदति )

आकाशे । बड़ो आश्चर्य है बड़ो आश्चर्यहै देखो गृद्ध को कृत्य करि हितकारी पिता को गति दीन्ही ॥

हितकारी । आश्रम मृग रोवत दक्षिण दिशि चले जात हैं यातें जानै हैं याही बेर लैगयो है चलो चलें ॥

(इतिपरिक्रामतः)

हितकारी। (चकोरंदृष्ट्वा)

पद। कहैतूचकोरचतुरमोकहंसमुझाई। टेक।

तोकोंकतमित्रमानि शीतलकरिदेतअनलकाहेममबिरहआगिदेत हैबढ़ाई॥ जान्योयहरजनीचरयातेहितचरचिचितलीन्होंकारिनिपटरजनिचरनसोंमिताई। विश्वनाथविधुआमिकरनाहकहोंनाम धरयोलिखियगरलभरयोसोइबरबतझरिलाई॥

(सकोपंचंद्रंप्रति)

पद। रेरेचडुलचोरकेभाई विरहिनगनदुखकारी। टेक।

सकलभुवनसमभारकरततुवतेजफैलिदिसिचारी॥ तहूंकलंकितमृग सहायवत सार्वभौमनिमिचारी। बिश्वनाथतियबेगिबताबहि यहबर वाननिहारी॥

सरितमवलोक्य। हे सुभग सरिता तेहूं क्रषकाय अरु माहिजा है जो कहूं देखी होय तो बताय देहु॥

(अशोकमवलोक्य)

छंद। माहिजादेयबतायलोकमुददायकहै। होनरसायकतहूंतरनमेंनायकहै॥ नवपल्लवतबहियोसुरंगहिसेमधरे। मेरेहियनिरधमाबिरहअंगारभरे॥ तेरेसुमनसिलीमुखआवतभावतहैं। मेरेमनहिंमनोजसिलीमुखधावतहैं॥ समताईसबभांतिभेदयकहोतयहै। ताहिबिधिकोन अशोकमोहिंदियशोकमहै॥

डीलधराधरः। स्वामी धीर धरो धीर धरो शोक सरि तरिवे को धीरजही तरनी है॥

हितकारीदोहा। यहिछनधीरजतेकठिन शोकजोनेकसिराय। तऊ
तोयअपहरनकी हायलाजाकोमिजाय॥

(डीलधराधरः)

जलेनतंमुखं प्रक्षाल्य। सावधान होउ चाहिये तो ह्यां माहिजा होय यह अटवी अति घन देखी परे है॥

गद्य। गो गौर गवय भुजंग मातंग शार्दूल कोल बोल कोलाहल भूत बेताल समताल कर कपाल गल मुण्डमाल हलत कराल ब्याल

ताल तमाल हिंताल पियाल रसाल आल थाल गजमद परिपूरण फूलन धूरन धवल परिमल परिमलित ललित छबिकलित नभ लखियतु है त्यां ढूंढ़िये ॥

(इतिनिःक्रांतो) (तपस्वनी किरातीप्रवेश:)

(इतस्तत: संचरंती तपस्विनी गायति)

**बिरहा।** कबदेखिहोंइननैननभाईमोरेरेहितकारीकोरूप।नखसिखआनंदमयसबभांतिनमुनिबरबदतअनूप ॥ जटामुकुटसिरकरधनुसरउरफूलनमालसुहाय । परसतपायपखानोपघिलततबततितांकिभुकिजाय॥ जाकोनिरखतरिपुराकसउनैहिरइतरनमांभ।सुमिरतजाहिहोतशंकरहियसमसावनकीसांभ ॥ बिचरतइतकबआइकढ़ंगे होलधराधरसाथ । बिश्वनाथममनाथधरेंगेतीनतापहरहाथ ॥

(कुंजरसुनेगोपः प्रविश्यगायति)

**चंदैनी।** जैसेहोतचंदैमोहिरपततकिघनश्याम। ऐसेहैंअबहूंहैआवतसुखमाधाम ॥ ढूंढतप्राणप्रिया डोलधराधरसंग । बिश्वनाथमैंनिरख्योंनखसिखशोभअंग ॥ १ ॥

**तपस्वनीसहर्षं ।** कहु कहु श्रवणामृत बानी कहांतें आये ॥

**गोपः।** वरण कोतारि जब इत को चले तब मैं पहिलेहीं तो कों खबरि देन आयो हों ॥

**हितकारिप्रवेश:।** (पादयो:पतित्वा तपस्वनी)

**त्रिभंगी।** जयजयहितकारीमहदुखहारीसुरउपकारीबानिचहै ॥ करसरधनुधारीअधमउधारीबनडरकारीप्रेमसहै ॥ मोंपावरिनारीगृहपगुधारीरीतिपसारीदीनहि॰ । कामिसकेउचारीजोहमारीकीर्तितुम्हारीसखअमित ॥

महाराज जिन वृक्षन के मीठे फल मैं चाखे हैं तिनहीं के फल आपके हेत संचि राखे हैं ते लीजे ॥

**हितकारी भक्षत्वा।** अरी ऐसो स्वाद मोकों कुशलाउ के कराये कलेउ में नहीं मिल्यो त बड़ी तपस्विनी है मोकों राजकुमारी को बताउ ॥

**तपस्विनी।** महाराज थोरी दूरि में गिरि पर सुमन कोश है ताहूको

नारी भाई हरि लई है वामों मिलिये वा मद्दिजा की खोज कराइ है आप तो सबके आत्मन के आत्मा हैं कहा नहीं जानत हैं कुंजर मुनि जब ब्रह्मलोक कों जान लगे तब मोकों कह्यो तैं यांई टिकी रहु हितकारी इहां आवैगे तिनको दरश पाय मुक्त ह्वै जायगी आप क्षण खरे रहिये मैं शरीर त्यागों ॥

( इतिप्रणम्ययोगाग्निनादेहदहनं नाटयति )

हितकारी । चलो डीलधराधर वा गिरी कों चलिये जा गिरि में सुगल कों अनुरागिनी बतायो है ॥

इति निःक्रांताः सर्वे चितीयोंकः ॥ ३ ॥

इति श्री मन्महाराजाधिराज बान्धवेश महाराज विश्वनाथ सिंह जू देव कृत आनन्दरघुनन्दन नाम नाटके तृतीयोङ्कः ॥ ३ ॥

---

# अथ चतुर्थाङ्क प्रारम्भः ॥

( ततः प्रविशति समंत्री सुगलः )

सुगलः । हे चिरंजीव ऋच्छराज हमारे दुःख को अन्त कबहूं होयगो तुम ज्योतिष जान हो यातें पूंछियतु है ॥

ऋच्छपतिः । आछी सुघरी में प्रश्न करो है देखो तुम्हारे पूंछत हीं सेतफनो फनपर वह खंजरीट नचै है तातें अब तुम्हारे दुख को अन्त आयो ॥

( सुगलः सत्वरमुत्थाय दूरतोवलोक्य )

( सांगुलिनिर्देशंसभ्रितञ्च )

सुगलः । भो भो दस्त्रनंदनौ दूरिदीठि करि देखौ सगुन तौ पेखोई परै है पैबे द्वै बीर शस्त्रधारी निःशंक चले आवत हैं मेरजान अग्रज मेरे मारन को इनकों पठायो है भागो भागो ॥ इति निःक्रांताः सर्वे ।

( हितकारीप्रवेशः )

हितकारी । देखो तो डीलधराधर यह शैल की शोभा ॥

छंदनराच । अनेकधातुरंगरंगअंगचंदनैंदिये ।
झिरैंझिरनप्रमोदआंसुभक्तिभासतीहिये ॥
सुश्रृंगसोसमैंलताजटानमण्डलैंकिये ।
लसैंविहंगमालमाजशैलसंतखेलिये ॥

नेपथ्ये । स्वामी थम्हिये थम्हिये पहिचान कै भाजिये, चेतामल्ल तुम प्रवीन हौ जाय परखि आवो ॥

प्रविश्य बटुबेष चेतामल्लः । आपको क्षत्री मुनि बेष बिलोकि मोंको संदेह होय है बुझाइ कहिये ॥

डीलधराधरः । (सर्वंवृत्तान्तकथयित्वा)

डीलधराधरः । तुम आपनी कथा कहौ ॥

(चेतामल्लः पादयोः पतित्वा)

पद । जान्यो तुम्हैं नाथहितकारी । टेक ।
अहोप्रभोबनबसिनियरेहौं दईदासकीसुरतबिसारी ॥
चलियेनिजनृपसुगलमिलाऊं हरिगईताहूकीनारी ।
विश्वनाथप्रभुदीनबंधुतुम अहमिताईजोगतिहारी ॥ १ ॥

इति हितकारी डीलधराधरौ स्कंधयो रारोप्य चेतामल्लो निःक्रांतः ॥

प्रविश्यसुगलः । अरे याती दूनो को कंध किये ल्याई लिये आवै है धौं कहा कारण है ॥

प्रविश्यचेतामल्लः । आवो आवो स्वामी परम पराक्रमी लैआयो हौं ॥

(सुगलः अग्नि साक्षिकं मैत्र्यं कृत्वा रोदिति)

हितकारी । न शोक करो तुम्हारे तिय हारी को एक ही शर तें मारों गो ॥

सुगलः । स्वामी एक बड़ो आश्चर्य देख्यो है ॥

हितकारी । किंकिम् ॥

सुगलः । एक समय शैल शिखर पर मंत्रिन सहित मैं बैठो रहौं आकाश में ऐसे शब्द सुनो परो हा हा हितकारी मोको राक्षस हरे लिये जाय है फिर एक बसन में बंधे भूषण गिरे हौं दरी में धराय राख्यो ॥

(हितकारी दृष्ट्वा सशोक मथरस्फुरणं नाटयति)

सुगलः । मित्र शोक काहे करी हौ॥

(डीलधराधरः सर्वदृत्तांतंकथयति)

सुगलः । बाप की सोंह आपकी प्रिया कों आसुरी खोज लगाय देउंगो औ आप के संग आपके तिय हारी कों मारौगो ॥

हितकारी । चलो चलो तुम्हारे शत्रु को मारौं ॥

सुगलः मद । बिन जाने बल प्रबल शत्रु सों किमि प्रियमीत लराऊं ।

हितकारी । कहु देखराऊं कौन पराक्रम पुनि तोहि भूप बनाऊं ॥

सुगलः । अग्र जु फेंकोहै दुंदुभि शिर ताको आप उठैये ।
बिश्वनाथ तरु सात डोलावे तिन सर छेदि देखैये ॥

हितकारी । बहुत भली ॥ इति परिक्रम्य तथा करोति ॥

सुगलः । सहर्षं लांगूलं चुंबित्योत्प्लुत्य । आश्चर्य है आश्चर्य है देह बल जैसो बान बल तैसो ॥

हितकारी । अब चलो दुंदुभि रिपु पहं ॥ इति निःक्रांताः सर्वे ॥

(ततःप्रविशति समंत्रीबासविः) तालनाम मंत्री केयं)

बासविः बाचयति । स्वस्तिः श्री महाराजाधिराज श्री कपिराज श्री मित्र बासविः इतै श्री राक्षसेंद्र श्री महा महेंद्र श्री महेंद्र जयमान श्री विश्व बिजयी श्री दिगशिर की आशिष हमारी तुम्हारी अकुशल ब्रह्मा लिखिबोई नहीं कियो है एकै राजकुमार बलवानन मारन मन धरि तुम्हारे निकट के बन पयान करि सदल रासभ के प्रान हरि लीन्हें हैं पकरि मेरेपास पठायदीजिबो॥

मंत्री । महाराज आपकी शक्र शत्रु को मित्रता कैसे भई ॥

बासविः । एक समय हौं पूरब समुद्र संध्या करन गयो हुतो तहां जगत जय करि मोहूंको जीतन हेत पीछू तें पकरन को पहुंच्यो हों वाकों जानि कांख दाबि फिरि तीनौ समुद्र संध्या करि आय बाग में छांड़ि दीन्हयो तबतें बलवान मानि मित्र बनाय गयो है॥

मंत्री । महाराज आप कहा जानि मित्र मान्यो॥

बासविः । वासों अस्त्र शस्त्र में जीतनवारो त्रिभुवन में कोई नहीं है॥

हितकारिप्रवेश: । मंत्री प्रत्यं ॥ देखिये देखिये स्वामी रविनन्दन हे राजनन्दन सहाय लै आयो है ॥

बासवि: । अरे इनके तन बलवान ऐसे लगे हैं दुंदुभि शिर फेंकन हार चाहिये तो येई होंय ॥

हितकारी । देखो डोल धराधर ॥

कवित्त । कीन्हेंनभंगोमथाहितड़ितकूपीनमांहिं परतादिगतगिरि संगन कोगाथहै । गिरतहींगाजगाहिलेत कूदिबीचहीं मेंन्हाततजिरत भेजा बारिनिधिपाथहै ॥ जासुबेगबिहदबखानिओंचासोबायु जासुबलमाथ अजमायोदिगमाथहै । मेरुसोशरीर रनधीर मखबज्रबीर सगल कोजेठो बीरबैठोकीशनाथहै ॥ १ ॥ याहि मोको बनाय देहु ॥

(डोलधराधर: तथेति बासवि मुपसर्पति)

बासवि: । छंदतरंगिनी ॥ तुम कौनहो देउभाय ।

डोलधराधर: । हमशत्रुहैं कपिराय ॥

बासवि: । तक्रतैसो जानियजाय । सबिशेषहेहुशुभाय ॥

डोलधराधर: छंद । येंदिनजामसुवन हितकारीकोरतजेहेंघतिछांई ॥

बासवि: हितकारिणअवलोक्य । अतिसुन्दर मृदुअंगपरम बलरास भइहतिजयपाई ॥

हितकारी । तुमहमको बिग्रहको बिरवमें । बांधवैर जिनलीन्यो ॥

बासवि: । तुमये केवलवान जगत में रेनुतेय मद छीन्यो ॥ १ ॥ जोतुम सों जयपाऊं । तोजग बलवान कहाऊं ॥

हितकारी । होंतो धनु सरवन्त खड़ोहैं हों तुमहूं हथियार लेहु ॥

बासवि: । कपिके आयुध दंत नख तरु पखान हीं हैं ॥

(इति लोलला गुलेन शैलमुत्पाट्य हंतुमिच्छति)

चेतामल्ल: । सुगल देखो देखो हितकारीके बान को पराक्रम आश्चर्य है जाके बेगको सुर्पन हूं बांछा करै हैं सो बासवि जोलों उछलि घात करन की इच्छा करै तौलों शर बिद्धु छोन्निहीं को घात कियो ॥

बासवि: । पद ॥ हितकारी सबके हितकारी परम पुरुष अवतारी । प्रभुथ री लारन सरभारी मारीकुत्तहमारी ॥

सुतप्यारो मोसमबलवारो सौंपोशस्त्र तिहारो ।
इषुकाढ़ीमोकों मुदबाढ़ो जाउं पुरीसुखवारो ॥
(हितकारी शरंनिःसारयति)
(बासविः तनुत्यागं नाटयति । नेपथ्य रोदनधुनिः)

हितकारी । सुगल तुम जाय मारिन को आश्वासन करि भुज भूषन के कर बासवि की मार लौकिकी क्रिया कराय के आवो डीलधराधर तुमहूं जाउ जब कृत्य करि चुकौ तब सुगल को राज तिलक करि भुज भूषन कों युवराज करि लेवाये लिये आइयो ॥

(तौ तथेतिनिःक्रांतौ । नेपथ्ये)

रडिंडिमघल्लं । मुलुक सुगल को हुकुम भुजभूषन को ।

(ततःप्रविशतिससुगलभुजभूषनोडीलधराधरः)

हितकारी । सूर्यनु बहुत दिवस दुसह दुख भोग्यौ है मेरी आज्ञा मानि जाय अब सुख करो जौलौं बर्षा है हौहूं डील धराधर साथ या परवत बसि दिन काटो हों बिन शरद आगमन महिजा मिलन को यतन अब अशक्य है ॥

(सुगल भुजभूषणौ: तथेति निःक्रांतौ)

(हितकारी डीलधराधरौ परिक्रामतः)

हितकारी । डीलधराधर या परवत बास करिये लायक है ॥

छंदगीतका । झरनाझरैं मदधारशोभ अनेकधातुसिंगार है ।
झलिलित पल्लवलालझापी झूलचखसुखसार है ॥
बहुघंटघंटीमुखर खगगनदंतदुति बकपाँत है ।
परबतनहीं यह बिहदवारन लखहुबिलसतमाति है ॥

(इत्यारुह्यावासंनाटयति) हितकारी ।

पद । घूमिघूमि घनउमड़ि घुमड़िकै घहरत दशदिशिघेरै । घुमिछनछनमन घनसौधमकांतिबिपुइषु बूंदघनेरे ॥ चहुंकितचमकिचमकि यहचपला हियरलकलगावै । बिश्वनाथकों हायी यामुख शशियादि समयदेखावै ॥

डीलधराधरः । धीरधरियेधीर धरिये शरद के चिन्ह अब पेखियत है ॥
पद । जिमिशशिसहित अमलभो नभ निर्मलपुलति प्रभूहिय हूं है ।

